गायन, वादन और नृत्य-सम्बन्ध

# संगीत-साहित्य

की

## सविवरण

# मूल्य-तालिका



संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)



# अकारादि-क्रम से राग-वर्णन के १०० दोहे



प्रस्तुत दोहों में आनेवाले कुछ विशिष्ट शब्दों के अर्थ इस प्रकार समझने चाहिए :—

- 'सप संवाद' का अर्थ है—षड्ज वादी और पंचम संवादी। इसी प्रकार 'मस का है संवाद' का अर्थ है—म वादी, सा संवादी इत्यादि।
- 'टार, हानि, त्याग, काट, छीन, बरजि'—इन शब्दों को वर्जित स्वर के अर्थ में लिया गया है।
- 'दोउ नी लगें' का अर्थ है—कोमल निषाद और शुद्ध निषाद; इसी प्रकार 'गनि दोनों' का अर्थ है—ग, नि कोमल भी और शुद्ध भी।
- ये दोहे उत्तर-भारतीय संगीत-पद्धति के अन्तर्गत बरते जाने वाले कुछ प्रचलित रागों के दिए गए हैं, जिन्हें बड़ी सरलता से कंठस्थ कर राग-ज्ञान की वृद्धि की जा सकती है।

### अडाणा

कोमल गध, दोनोंहि नी, स-म संवाद बताहि।
चढ़त ग, उतरत धा बरजि, राग अडाणा माँहि॥

### अल्हैयाबिलावल

आरोहन मध्यम नहीं, धग संवाद बखान।
उतरत कोमल नी लखै, ताहि अल्हैया जान॥

### अहीरभैरव

रेनी कोमल सुर भले, मस को है संवाद।
भैरव के ही थाट सों, सुन अहीर को नाद॥

**आनन्दभैरव**

भैरव के ही मेल में, धैवत शुद्ध लगाय ।
स-म संवादी वादि सों, आनँदभैरव गाय ॥

**आभोगी**

पनि वर्जित, कोमल ग लखि, औडुव जाति बनाइ ।
स-म वादी संवादि तें, आभोगी सुखदाइ ॥

**आभोगीकान्हरा**

सुन आभोगीकान्हरा, कोमल है गन्धार ।
पनि वर्जित कर गाइए, मस संवाद उचार ॥

**आसावरी**

गाधानी कोमल लगें, चढ़त गनी न सुहात ।
धग वादी संवादि तें, आसावरी कहात ॥

**ककुभ**

ककुभ बिलावल मेल में, दोनों लगत निषाद ।
प्रातकाल सम्पूर्ण लखि, मस का है संवाद ॥

**काफी**

कोमल गनी लगायकर, गावत आधी रात ।
प-स वादी संवादि तें, काफी राग सुहात ॥

**कामोद**

कल्याणहि के मेल में, दोनों मध्यम लाय ।
परि वादी संवादि कर, तब कामोद सुहाय ॥

**कालिङ्गड़ा**

रिध कोमल कर गाइए, भैरव थाट प्रमान ।
सप संवादी वादि सों, कालिंगड़ा पहचान ॥

**केदार**

दोनों मा केदार में, सम संवाद सम्हार ।
आरोहन रिग बरजकर, उतरत अल्प गँधार ॥

**कौंसीकान्हरा**

कोमल गनी लगायकर, मध्य रात्रि में गात ।
सुमधुर कौंसीकान्हरा, मस संवाद सुहात ॥

**खट**

गध कोमल कर गाइए, दोऊ लगत निषाद ।
सम्पूरन खट राग में, धग को है संवाद ॥

**खमाज**

दोनों नी नीके लगें, आरोही रे हानि ।
गनि वादी संवादि तें, खम्माजहि पहचानि ॥

**गारा**

कोमल तीवर लगत हैं, गनि के दोनों रूप ।
गनि बादी संवादि तें, गारा राग अनूप ॥

**गुणकरी**

जब भैरव के थाट सों, गनि सुर दिए हटाय ।
धरि वादी संवादि तें, राग गुणकरी गाय ॥

**गुणकली**

शुद्ध बिलावल अंग सों, प्रथम प्रहर दिन मान ।
सप वादी संवादि तें, राग गुणकली जान ॥

**गुर्जरीतोड़ी**

रिगधा कोमल, तीव्र मा, पंचम दीनों छोड़ि ।
धरि बादी संवादि तें, कहत गुर्जरीतोड़ि ॥

**गोरखकल्याण**

मस वादी संवादि करि, वर्जित गा सुर मान।
कोमल नी नीको लगे, सुन गोरखकल्यान ॥

**गौड़मल्लार**

गनि के दोनों रूप लखि, चढ़ते अल्प सम्हार।
मस वादी संवादि तें, कहत गौड़मल्लार ॥

**गौड़सारंग**

दोऊ मध्यम लगि रहे, कल्याणहि के अंग।
गध वादी संवादि तें, बनत गौड़सारंग ॥

**गौरी** (पूर्वी मेल)

रिध कोमल, दोनोंहि मा, चढ़ते धग न सुहाय।
गौरी पूरवि थाट की, रिप संवाद कहाय ॥

**गौरी** (भैरव मेल)

गौरी भैरव मेल की, रिध कोमल कर मान।
चढ़ते धग को बरजकर, रिप संवाद प्रमान ॥

**चन्द्रकौंस**

रिप वर्जित, कोमल गनी, औडुव कर विस्तार।
मस वादी संवादि सों, चन्द्रकौंस तैयार ॥

**छायानट**

जबहिं थाट कल्याण में, दोनों मध्यम पेखि।
परि वादी संवादि सों, छायानट को देखि ॥

**जङ्गला**

कोमल तीवर गधनि के, दोऊ रूप सुहायँ।
सम्पूरन, संवाद सप, गुनी जंगला गायँ ॥

**जलधरकेदार**

गनि सुर वर्जित कर दिए, औडुव रूप सम्हार।
मस वादी संवादि तें, कहँ जलधरकेदार ॥

**जैजैवन्ती**

तीवर कोमल रूप दो, गनि के दिए लगाय।
रिप वादी संवादि सों, जैजैवन्ति कहाय ॥

**जैत**

जबहिं मारवा थाट सों, मनि सुर दिए निकार।
रे कोमल, संवाद प-स, औडुव जैत सम्हार ॥

**जोगिया**

आरोही वर्जित गनी, अवरोहन गा त्याग।
रिध कोमल, संवाद मस, कहत जोगिया राग ॥

**जौनपुरी**

कोमल गधनी सुर कहे, आरोही गा हानि।
वादी धा, संवादि गा, जौनपुरी पहचानि ॥

**झिंझोटी**

गा वादी, संवादि नी, कोमल लियो निषाद।
राग झिंझोटी गाइए, प्रथम रात्रि के बाद ॥

**झीलफ (आसावरी थाट)**

धग वादी संवादि कर, गधनी कोमल जान।
आसावरि के थाट में, झीलफ को पहचान ॥

**झीलफ (भैरव थाट)**

कोमल धैवत सुर लियो, रेनी दीने काट।
धग वादी संवादि तें, झीलफ भैरव थाट ॥

**तिलककामोद**

षाडव-सम्पूरन कह्यो, आरोही धा नाहिं ।
रिप वादी संवादि तें, तिलककमोद बताहि ॥

**तिलङ्ग**

रिध वर्जित, दोनों हि नी, लखि खम्माजहि अंग ।
गनि वादी संवादि कर, गावत राग तिलंग ॥

**तोड़ी**

रिगधा कोमल, तीव्र मा, धग संवाद बखान ।
सम्पूरन तोड़ी कही, समय दोपहर मान ॥

**दरबारीकान्हरा**

गधनी कोमल जानिए, उतरत धैवत नाहिं ।
सुन दरबारीकान्हरा, रिप संवाद बताहि ॥

**दीपक ( पूर्वी मेल )**

रिध कोमल, संवाद सप, मध्यम तीव्र लगाय ।
चढ़त रि, उतरत नी बरजि, दीपक राग बताय ॥

**दीपक ( बिलावल मेल )**

आरोही रे बरजकर, दोनों नी सों खेल ।
दीपक गनि संवाद कर, मान बिलावल मेल ॥

**दुर्गा ( खमाज मेल )**

जबहिं मेल खम्माज में, रिप सुर वर्जित कीन्ह ।
दोनों नी, संवाद गनि, औडुव दुर्गा चीन्ह ॥

**दुर्गा ( बिलावल मेल )**

मस वादी संवादि लखि, गनि सुर वर्जित मान ।
तबहिं बिलावल मेल की, दुर्गा ले पहचान ॥

**देशकार**

जबहिं बिलावल मेल सों, मनि सुर दिए निकार।
धग वादी संवादि तें, औडुव देशीकार ॥

**देस**

वादी रे, संवादि पा, दोनों नी लग जायँ।
देस राग सम्पूर्ण कर, मध्य रात्रि में गायँ ॥

**देसी**

निध के दोनों रूप ले, गध वर्जित आरोहि।
गा कोमल, संवाद परि, जानत देसी सोहि ॥

**धनाश्री**

कोमल गनी लगायकर, आरोहन रिध त्याग।
पस वादी संवादि तें, कहत धनाश्री राग ॥

**धानी**

वादी गा संवादि नी, गनि सुर कोमल जान।
रिध वर्जित कर गाइए, औडुव धानी मान ॥

**नट**

शुद्ध बिलावल मेल में, धग वर्जित अवरोहि।
मस वादी संवादि सों, नट गावत सब कोहि ॥

**नन्द**

दोनों मध्यम लग रहे, आरोहन रे हानि।
सप वादी संवादि तें, नन्द राग पहचानि ॥

**नायकीकान्हरा**

दोनों नी ले, बरजि धा, कोमल कर गन्धार।
कहत नायकीकान्हरा, मस संवाद सम्हार ॥

**पञ्चम**

मा दोनों, रे कोमलहि, पंचम दीनों त्याग ।
मस वादी संवादि सों, षाडव पंचम राग ॥

**पटमञ्जरी** (काफी थाट)

आरोहन धग अल्प ले, सप संवाद बनाय ।
गनि दुउ, काफी मेल की, पटमंजरी कहाय ॥

**पटमञ्जरी** (बिलावल मेल)

सप वादी संवादि सों, मध्य रात्रि में गाय ।
शुद्ध बिलावल मेल की, पटमंजरी सुहाय ॥

**परज**

दोनों मध्यम लीजिए, रिध कोमल सुखदाइ ।
सप वादी संवादि लखि, गुनिजन परज सुहाइ ॥

**पहाड़ी**

औडव करके गाइए, मनि को दीजे त्याग ।
सप वादी संवादि तें, कहत पहाड़ी राग ॥

**पीलू**

गधनी तीनों सुरन कैं, कोमल तीवर रूप ।
गनि वादी संवादि लखि, पीलू राग अनूप ॥

**पूरिया**

थाट मारवा में जबहिं, दीनों पंचम त्याग ।
गनि वादी संवादि सों, कह्यो पूरिया राग ॥

**पूरियाधनाश्री**

मध्यम तीव्र लगायकर, रिध कोमल सुर मान ।
राग पूरियाधनाश्री, परि संवाद बखान ॥

**पूर्वी**

रिध कोमल कर गाइए, दोनों मध्यम मान ।
गनि वादी संवादि सों, राग पूर्वी जान ॥

**बहार**

चढ़त रि, उतरत धा बरजि, कोमल कर गन्धार ।
दोनों नी, संवाद मस, षाडव राग बहार ॥

**बागेश्री**

गनि कोमल, संवाद मस, आरोही रिप काट ।
मधुर राग बागेसरी, लखि काफी के थाट ॥

**बिलावल**

शुद्ध सुरन सों गाइए, धग संवाद बखान ।
राग बिलावल को समय, प्रात:काल प्रमान ॥

**बिलासखानी तोड़ी**

आरोही मनि अल्प ले, रिगधनि कोमल जानि ।
वादी धा, संवादि गा, तोड़ी बिलासखानि ॥

**बिहाग**

गनि संवाद बनायकर, चढ़ते रिध को त्याग ।
रात्रि दूसरे पहर में, गावत राग बिहाग ॥

**भटियार**

आरोही नी अल्प ले, मध्यम दोउ सम्हार ।
रे कोमल, संवाद मस, कहत राग भटियार ॥

**भीमपलासी**

जब काफी के मेल में, चढ़ते रिध को त्याग ।
गनि कोमल, संवाद मस, भीमपलासी राग ॥

**भूपाली**

मनि वर्जित कर गाइए, मान थाट कल्यान ।
गध वादी संवादि सों, भूपाली पह्चान ॥

**भैरव**

धरि वादी संवादि कर, रिध कोमल सुर मान ।
प्रात समय नीको लगे, भैरव राग महान ॥

**भैरवी**

कोमल सबही सुर भले, मध्यम वादि बखान ।
षड्ज जहाँ संवादि है, ताहि भैरवी जान ॥

**मधुवन्ती**

गा कोमल, मा तीव्र है, चढ़ते रिध न सुहाय ।
प-स वादी संवादि सों, गुनि मधुवन्ती गाय ॥

**मध्यमादिसारंग**

धग वर्जित कर गाइए, जब काफी के अंग ।
नी कोमल, संवाद रिप, मध्यमादिसारंग ॥

**मलुहाकेदार**

थाट बिलावल में जबहिं, चढ़ते रिध को टार ।
स-म वादी संवादि सों, कह मलुहाकेदार ॥

**मारवा**

रिध वादी संवादि कर, पंचम वर्जित कीन्ह ।
रे कोमल, मध्यम कड़ी, राग मारवा चीन्ह ॥

**मारूबिहाग**

मध्यम तीवर सुर लियो, चढ़ते रिध को त्याग ।
गनि वादी संवादि सों, गावत मारुबिहाग ॥

**मालकौंस**

रिप वर्जित, औड़ुव मधुर, सब कोमल सुर मान ।
मस वादी संवादि सों, मालकौंस पहचान ।।

**मियाँमल्लार**

गा कोमल, संवाद मस, उतरत धैवत टार ।
दोउ निषाद लगायकर, गा मीयाँमल्लार ।।

**मुलतानी**

कोमल रिगधा, तीव्र मा, प-स संवाद सजाय ।
चढ़ते रिध को त्यागकर, मुलतानी समझाय ।।

**मेघमल्लार**

जब काफी के मेल सों, धग सुर दीने टार ।
दोनों नी, संवाद सप, औड़ुव मेघमलार ।।

**माँड**

सप वादी संवादि कर, नी स्वर कम्पित होय ।
शुद्ध और सम्पूर्ण है, माँड राग कह सोय ।।

**यमन**

शुद्ध सुरन के संग जब, मध्यम तीवर होय ।
गनि वादी संवादि तें, यमन कहत सब कोय ।।

**रामकली**

जब मा-नी के रूप दो, भैरव मेल लखाय ।
रिध कोमल, संवाद प-स, रामकली बन जाय ।।

## ललित

दोनों मा, कोमल रिषभ, पंचम वर्जित जान।
मस वादी संवादि सों, ललित राग पहचान ॥

## वराटी

मा तीवर, कोमल रिषभ, गध संवाद सँजोय।
थाट मारवा से प्रगट, राग वराटी होय ॥

## वसन्त

रिध कोमल, संवाद स-म, मा के दोनों रूप।
आरोही पंचम बरजि, राग वसन्त अनूप ॥

## विभास (भैरव मेल)

जब भैरव के मेल सों, मनि सुर दिए निकास।
रिध कोमल, संवाद धग, औडुव रूप विभास ॥

## विभास (मारवा मेल)

रे कोमल, मध्यम कड़ी, धग संवाद बनाय।
थाट मारवा से प्रगट, राग विभास सुहाय ॥

## वृन्दावनीसारङ्ग

गध सुर वर्जित कर दिए, ले काफी को अंग।
दोनों नी, संवाद रिप, वृन्दावनिसारंग ॥

## शङ्करा

आरोही रेमा बरजि, अवरोही मा त्याग।
गनि वादी संवादि सों, कहत शंकरा राग ॥

### शिवरञ्जनी

गा कोमल, संवाद प-स, मनि सुर दिए हटाय ।
मध्यरात्रि औड़व मधुर, शिवरंजनी सुहाय ॥

### शुद्धकल्याण

कल्याणहि के मेल में, चढ़ते मनी हटाय ।
यही शुद्धकल्याण है, गध संवाद सुहाय ॥

### शुद्धसारंग

वर्जित कर गन्धार को, गावत काफी अंग ।
दोऊ मनि, संवाद रिप, कहत शुद्धसारंग ॥

### सिन्धुभैरवी

आसावरि के ठाठ में, गनिधा कोमल लेख ।
मस वादी संवादि सों, सिन्धुभैरवी देख ॥

### सूरमल्लार

आरोहन गन्धार नहिं, अवरोही धग टार ।
स-म संवादी वादि सों, जानत सूरमलार ॥

### सूहा (कान्हरा)

जब काफी के मेल सों, धैवत दियो हटाय ।
गनि कोमल, संवाद मस, सूहा राग सुहाय ॥

### सोरठ

गध वर्जित आरोह में, रिध संवाद अनूप ।
दोनों नी नीके लगें, लखि सोरठ को रूप ॥

### सोहनी

तीवर मा, कोमल रिषभ, पंचम वर्जित मान।
धग वादी संवादि तें, कियो सोहनी गान ॥

### हमीर

कल्यानहि के मेल में, दोनों मध्यम जान।
धग वादी संवादि सों, राग हमीर बखान ॥

### हिण्डोल

रिप सुर वर्जित मानकर, मध्यम तीवर बोल।
धग वादी संवादि तें, औडुव राग हिंडोल ॥

### हंसध्वनि

जबहिं बिलावल मेल में, मध सुर वर्जित कीन्ह।
सप संवाद बनायकर, हंसध्वनि को चीन्ह ॥

[ 'बसंत' कृत 'रागकोष' से उद्धृत ]

# संगीत

[ शास्त्रीय संगीत का सन् १६३५ से प्रकाशित प्रतिनिधि मासिक पत्र ]

वार्षिक मूल्य १०)८५, प्रति साधारण अंक १)

Foreign Yearly Subs. Sh. 13/- $ 2.00

**इसमें प्रायः निम्नलिखित सामग्री प्रकाशित होती है :**

| | |
|---|---|
| ❋ राग-रंग | ❋ राग-दर्शन |
| ❋ तार-झंकार | ❋ ताल-तरंग |
| ❋ थिरकन | ❋ दाक्षिणात्य संगीत |
| ❋ फिल्म-संगीत | ❋ संगीत-वाङ्मय |
| ❋ संगीत के सितारे | ❋ हमारे संगीत-रत्न |
| ❋ संगीत-साधकों से भेंट | ❋ आपके अपने स्वर |
| ❋ प्रश्नोत्तर | ❋ सितारों का संगीत |
| ❋ अप्रचलित राग | ❋ वाद्यवृन्द |
| ❋ लोक-लहरी | ❋ एक अध्ययन |
| ❋ कल के कलाकार | ❋ गगन-संगीत |
| ❋ लोक-मानस के सुरीले साधक | ❋ संगीत-जगत्, इत्यादि। |

इन स्तम्भों के अतिरिक्त सामयिक लेख, आर्टपेपर पर संगीतज्ञों के छायाचित्र आदि अनेक आकर्षण होते हैं। प्रत्येक वर्ष जनवरी में लगभग ४) मूल्य का विशेषांक वार्षिक ग्राहकों को वार्षिक मूल्य में ही दिया जाता है। ग्राहक जनवरी से दिसम्बर तक के लिए बनाए जाते हैं।

---

**पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)**

# 'संगीत' मासिक की पुरानी फाइलें

अब थोड़ी-सी बची हैं, शीघ्र मँगा लीजिए ! इनमें संगीत का खजाना भरा हुआ है ।

| | |
|---|---|
| १६४४–विशेषांक (ग्रामोफोन संगीत अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६४६–विशेषांक (राष्ट्रीय संगीत अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६५०–विशेषांक (राग अंक ) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६५२–विशेषांक (आधुनिक संगीत अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६५६–विशेषांक (खमाज ठाठ अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६५७–विशेषांक (पूर्वी ठाठ अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६५८–विशेषांक (काफी ठाठ अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६५६–विशेषांक (मारवा ठाठ अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६६०–इस वर्ष के तीन विशेषांकों सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६६१–विशेषांक (आसावरी ठाठ अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६६२–विशेषांक (भैरवी ठाठ अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६६३–विशेषांक (कर्नाटक-संगीत अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६६४–विशेषांक (ध्रुपद-धमार अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६६५-विशेषांक (मृदंग अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |
| १६६६–विशेषांक (लोक-संगीत अंक) सहित पूरी फाइल | मू० १०) |

डाक-व्यय पृथक्

---

पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)

# फिल्म संगीत

[ फिल्मी संगीत का सन् १९५९ से प्रकाशित प्रतिनिधि मासिक पत्र ]

वार्षिक मूल्य १०)८५ Foreign Subs. Sh. 13/- $ 2.00

इसमें प्रायः निम्नलिखित सामग्री प्रकाशित होती है :—

* चित्रपट-संगीत (नवीन एवं लोकप्रिय फिल्मी गीत स्वरलिपि-सहित)
* संगीत-लहरी
* लोक-संगीत
* काव्य-संगीत
* भक्ति-संगीत
* खिलती कलियाँ
* सवाल-जवाब
* संगीत-रचयिताओं से भेंट
* पार्श्वगायकों से भेंट
* गीतकारों से भेंट
* संगीत-समर के सिपाही
* 'काका' की पैरोडी
* संगीत-मण्डप, इत्यादि।

इन स्तम्भों के अतिरिक्त फिल्मी गीतों, वाद्यों तथा नृत्यों आदि पर सचित्र लेख, संगीत-निर्देशक, गायक-गायिका, अभिनेत्री-नर्तकियों के आर्ट-पेपर पर छायाचित्र आदि भी दिए जाते हैं। ग्राहक जनवरी से दिसम्बर तक के लिए बनाए जाते हैं। एक प्रति का मूल्य १)

## 'फिल्म-संगीत' मासिक की पुरानी उपलब्ध फाइलें

इनमें फिल्मी गीतों, वाद्यों तथा नृत्यों आदि पर सचित्र लेख, फिल्मी संगीतकारों से भेंट, सुन्दर छायाचित्र, सरल संगीत तथा फिल्मी गीतों की स्वरलिपि आदि आकर्षक सामग्री दी हुई है :—

| | |
|---|---|
| सन् १९५९ व १९६० के मिले-जुले १२ अंकों की फाइल | मू० १०) |
| सन् १९६३—( १२ अंकों की फाइल ) | मू० १०) |
| सन् १९६४—( उपलब्ध ८ अंकों की फाइल ) | मू० १०) |
| सन् १९६५—( १२ अंकों की फाइल ) | मू० १०) |
| सन् १९६६—( १२ अंकों की फाइल ) | मू० १०) |

डाक-व्यय पृथक्

---

पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)

## बाल संगीत-शिक्षा [लेखक—बी० एन० भट्ट]

**प्रथम भाग :**

यह अपर प्राइमरी सैक्शन (प्रारम्भिक कक्षाओं) के लिए है। इसमें अत्यन्त सरल भाषा में ताल और लय समझाई गई हैं तथा परक्शन बैण्ड, सिम्पल सौंग, कोरस गीत, भाव-गीत (Action-Songs) स्वरलिपि-सहित दिए हैं। इनके द्वारा ताल और लय-ज्ञान के साथ-साथ बच्चों की संगीत-ड्रिल भी हो जाती है। प्रत्येक पाठ के बाद अभ्यास के लिए प्रश्न दे दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या ४२, मूल्य ७५ पैसे।

**दूसरा भाग :**

यह लोअर मिडिल सैक्शन (पाँचवीं, छठी कक्षाओं) के लिए है। इसमें स्वर-साधन, स्वर, मेल, शुरू के तीन ठाठ, रागों के भेद, कुछ सरल तानें, हलके गाने, कोरस-गीत, लोक-गीत, राग भैरवी-सरगम (लक्षण-गीतों-सहित) तथा क्लास-आर्केस्ट्रा भी दिया गया है। पृष्ठ-संख्या ५२, मूल्य १)

**तीसरा भाग :**

यह अपर मिडिल सैक्शन (सातवीं-आठवीं कक्षाओं) के लिए है। इसमें स्वरलिपि द्वारा गायन निकालने और स्वरलिपि बनाने का तरीका; त्रिताल, झपताल और एकताल का पूर्ण विवरण; भैरव, भैरवी, बिलावल, खमाज, यमन, आसावरी, काफी तथा भीमपलासी—रागों के विवरण; सरगम-गीत, लक्षण-गीत व तान-आलाप थ्योरी-सहित दिए गए हैं तथा एक नक्शा रागों की थ्योरी समझाने वाला दिया गया है। पृष्ठ-संख्या ७६, मूल्य १)२५

डाक-व्यय पृथक्

---

**पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)**

## संगीत किशोर [लेखक—जगदीशसहाय कुलश्रेष्ठ]

हाईस्कूल की ९–१० वीं कक्षाओं के लिए

इसमें १–बिलावल, २–खमाज, ३–यमन, ४–काफी, ५–आसावरी, ६–भैरव, ७–बिहाग, ८–देस, ९–भीमपलासी, १०–पीलू, ११–भूपाली, १२–वृन्द्रावनीसारंग, १३–भैरव, १४–बागेश्री—इन १४ रागों के सरगम, स्थायी, अन्तरा, आरोहावरोह-स्वरूप, पकड़, आलाप, स्वरलिपि-सहित गीत और तानें दी गई हैं तथा दादरा, कहरवा, तीव्रा, झपताल, एकताल, चौताल, त्रिताल, दीपचन्दी, जगपाल, भानुमती, शंखताल, आड़ाचौताल, गजझंपा, शिखरताल, मत्तताल प्रभृति तालों का पूर्ण उल्लेख है। पृष्ठ-संख्या ९०, मूल्य १)७५

## संगीत-शास्त्र [लेखक—जगदीशसहाय कुलश्रेष्ठ]

इसमें इण्टरमीडियेट, हाईस्कूल, विदुषी, विद्याविनोदिनी और प्रवेशिका परीक्षाओं के लिए प्रॉस्पेक्टस के अनुसार संगीत की थ्योरी तथा दुर्गा, देस, तिलंग, भीमपलासी, वृन्दावनीसारंग, केदार, अल्हैया-बिलावल, खमाज, कल्याण, काफी, आसावरी, भैरव, भैरवी, भूपाली, बिहाग, बागेश्री, मालकौंस, पीलू, हमीर, सोहनी, जौनपुरी, तिलककामोद, श्री, कालिंगड़ा, पूर्वी, मारवा, तोड़ी, दरबारीकान्हड़ा, जयजयवन्ती, बहार, मुलतानी और बसन्त—इन ३२ रागों के आरोहावरोह-स्वरूप, पकड़ तथा शास्त्रोक्त वर्णन; गायक के १६ गुण तथा १६ अवगुण; त्रिताल, झपताल, चौताल, दादरा, रूपक, एकताल, तेवरा, धमार, कहरवा, तिलवाड़ा, झूमरा, दीपचन्दी, आड़ाचौताल तथा सूल—इन १४ तालों के ठेके व उनकी दुगुन; तानपूरा, सितार, वायलिन, दिलरुबा और वीणा के वादन तथा मिलाने का कायदा और वर्णन; शार्ङ्गदेव, भातखण्डे, विष्णुदिगम्बर, अमीर खुसरो, गोपाल नायक, स्वामी हरिदास

तथा तानसेन की जीवनियाँ; संगीत और काव्य एवं संगीत में साधना का महत्त्व आदि उपयोगी निबन्ध दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या ८६, मूल्य १)२५

**हाईस्कूल संगीत-शास्त्र** [लेखक भगवतशरण शर्मा]

यह पुस्तक हाईस्कूल तथा हायर सेकेण्ड्री-कोर्स के अनुसार लिखी गई है। इसमें संगीत, स्वर, श्रुतियाँ, शुद्ध स्वर, विकृत स्वर, सप्तक, आरोही, अवरोही, अलंकार रचने का क्रम, राग, वादी, संवादी, अनुवादी, विवादी, वर्जित, वक्र, पकड़, राग, जाति, स्वर-शृंगार, मींड़, सूत, घसीट, कण, जमजमा, मुरकी, क्रन्तन या गिटकिरी, झाला, आलाप, तान, जोड़, गीत, गत, तोड़ा, मेल और थाट, ताल, मात्रा, विभाग, सम, खाली, भरी, ठेका, लय, पेशकार, परन, टुकड़ा, तीया, रेला, सरगम, लक्षण-गीत, ध्रुपद, धमार, टप्पा, ठुमरी, तराना, भजन, भातखंडे तथा विष्णुदिगम्बर स्वरलिपि-पद्धति का परिचय, अप्रचलित तालों के ठेके, यमन, बिलावल, खमाज, भैरवी, आसावरी, काफी, भैरव, भूपाली, वृन्दावनीसारंग, देश, बिहाग, पीलू, बागेश्री तथा तिलककामोद रागों का शास्त्रीय विवरण और आलाप, ध्वनि-विज्ञान की आवश्यक जानकारी, भारतीय संगीत का संक्षिप्त इतिहास, शार्ङ्गदेव, अमीर खुसरो, गोपालनायक, स्वामी हरिदास, तानसेन, विष्णुदिगम्बर पलुस्कर तथा भातखण्डे की सचित्र जीवनी, वाद्यों के प्रकार, तबला, सितार, तानपूरा, बेला, पखावज या मृदंग, इसराज, बाँसुरी, वीणा, सरोद तथा सारंगी से सम्बन्धित पारिभाषिक शब्दों का ज्ञान एवं बजाने का तरीका और अन्त में हाईस्कूल-परीक्षा के गायन तथा वादन के सन् १९६२ से १९६५ तक के प्रश्न-पत्र दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या २१६, मूल्य २)

डाक-व्यय पृथक्

---

**पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)**

# हिन्दुस्तानी संगीत-पद्धति

# क्रमिक पुस्तक मालिका

[ लेखक—वि० ना० भातखंडे ]

पहला भाग (हिन्दी) : इसमें शुद्ध तथा विकृत स्वरों को साधने के लिए १० पाठों में १०० से अधिक अलंकार तथा पल्टे दिए गए हैं और १० थाटों के १० आश्रय-रागों—यमन, बिलावल, खमाज, भैरव, पूर्वी, मारवा, काफी, आसावरी, भैरवी तथा तोड़ी की ३० सरल चीजें तथा सरगमें दी गई हैं। प्रारम्भ में शिक्षकों के लिए सूचना, स्वरलिपियों का चिह्न-परिचय तथा प्रारम्भिक तालों में दादरा, झपताल, एकताल और त्रिताल का स्पष्टीकरण दिया गया है। पृष्ठ-संख्या ६०, मूल्य १)२५

दूसरा भाग (हिन्दी) : इसमें शास्त्रीय-परिचय तथा रूपक, सूल, चौताल, आड़ाचौताल, झूमरा, धमार, दीपचन्दी, तिलवाड़ा तथा ब्रह्मताल का स्पष्टीकरण एवं क्रियात्मक पाठों में—यमन, यमनकल्याण, बिलावल, अल्हैया बिलावल, खमाज, भैरव, पूर्वी, मारवा, काफी, आसावरी, भैरवी तथा तोड़ी—इन १२ रागों का शास्त्रीय-परिचय तथा आलाप-सहित ११६ चीजों की स्वरलियाँ दी गई हैं। पृष्ठ-संख्या ३०६, सजिल्द मूल्य १०)

तीसरा भाग (हिन्दी) : इसमें शास्त्रीय परिचय एवं दादरा, तीव्रा, झपताल, सूलताल, चौताल, एकताल, आड़ाचौताल, झूमरा, धमार, दीपचन्दी, तिलबाड़ा और त्रिताल का स्पष्टीकरण तथा क्रियात्मक पाठों में भूपाली, हमीर, केदार, बिहाग, देस, तिलककामोद, कालिंगड़ा, श्री, सोहनी, बागेश्री, वृन्दावनीसारंग, भीमपलासी, पीलू, जौनपुरी और मालकौंस—इन १५ रागों के शास्त्रीय-परिचय व आलाप-सहित ५१२ चीजों की स्वरलिपियाँ दी गई हैं। पृष्ठ-संख्या ७९६, सजिल्द मूल्य १४)

चौथा भाग (हिन्दी) : इसमें शास्त्रीय-परिचय तथा क्रियात्मक पाठों में शुद्धकल्याण, कामोद, छायानट, गौड़सारंग, हिंडोल, शंकरा, देशकार, जयजयवन्ती, रामकली, पूरियाधनाश्री, वसन्त, परज, पूरिया, ललित, गौड़मल्लार, मियाँमल्लार, बहार, दरबारीकान्हड़ा, अडाणा और मुलतानी—इन २० रागों की ५३२ चीजों की स्वरलिपियों के अतिरिक्त रूपक, गजझम्पा, शिखर व मत्तताल इत्यादि का स्पष्टीकरण भी दिया गया है। इनका शस्त्रीय परिचय और आलाप भी दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या ८६६, सजिल्द मूल्य १४)

पाँचवाँ भाग (हिन्दी) : इसमें क्रियात्मक पाठों में चन्द्रकान्त, सावनीकल्याण, जैतकल्याण, श्यामकल्याण, मालश्री, हेमकल्याण, यमनीबिलावल, देवगिरीबिलावल, औडवदेवगिरी, सरपरदा, लच्छासाख, शुक्लबिलावल, ककुभ, नट, नटनारायण, नटबिलावल, नटबिहाग, कामोदनाट, बिहागड़ा, पटबिहाग, सावनी, मलूहाकेदार, जलधरकेदार, छाया, छायातिलक, गुणकली, पहाड़ी, माँड़, मेवाड़ा, पटमंजरी, हंसध्वनि, दीपक, झिंझोटी, खम्बावती, तिलंग, दुर्गा, रागेश्वरी, गारा, सोरठ, नारायणी, सावन, बंगालभैरव, आनन्दभैरव, सौराष्ट्रटंक, अहीरभैरव, प्रभात, ललितपंचम, मेघरंजनी, गुणकरी, जोगिया, देवरंजनी, विभास, झीलफ, गौरी, जंगूला, त्रिवेणी, श्रीटंक, मालवी, रेवा, जैतश्री, दीपक, हंसनारायणी तथा मनोहर आदि ७० रागों की २५१ चीजों की स्वरलिपियाँ रागों के शास्त्रोक्त विवरण-सहित दी गई हैं। इनके अतिरिक्त १८ तालों का स्पष्टीकरण तथा अन्य शास्त्रीय विवरण भी दिया गया है। पृष्ठ-संख्या ५४२, सजिल्द मूल्य १०)

छठा भाग (हिन्दी) : इसमें क्रियात्मक पाठों में पूर्व्या, पूर्वकल्याण, मालीगौरा, जैत, वराटी, विभास, पंचम, भटियार, भंखार, साजगिरी, ललितगौरी, सैंधवी, सिंध, बरवा, पंजाबी बरवा, धनाश्री, धानी,

प्रदीपकी, हंसकिंकिरणी, पलासी, मध्यममादिसारंग, शुद्धसारंग, बड़हंस-सारंग, सामन्तसारंग, मियाँ की सारंग, लंकदहनसारंग, पटमंजरी, सूहा, सुघराई, सूहासुघराई, शहाना, नायकीकान्हरा, देवसाख, कौशिककान्हरा, मेघमल्लार, सूरमल्लार, रामदासीमल्लार, नटमल्लार, मीराबाई की मल्लार, चरजू की मल्लार, चंचलससमल्लार, रूपमंजरीमल्लार, श्रीरंजनी, आभोग, चन्द्रकौंस, गौड़, मालगुंजी, देसी, कोमलदेसी, गान्धार, देवगान्धार, खट, खटतोड़ी, जंगला, भीलफ, गोपिकावसन्त, सिंधभैरवी, बिलासखानीतोड़ी, मोटकी, भूपालतोड़ी, उत्तरीगुणकली, वसन्तमुखारी, लाचारीतोड़ी, बहादुरीतोड़ी, अंजनीतोड़ी—इन ६८ रागों की १३७ चीजें स्वरलिपि, आलाप तथा शास्त्रीय विवरण सहित दी गई हैं। इसके अतिरिक्त १८ तालों का स्पष्टीकरण तथा अन्य शास्त्रीय विवरण भी दिया है। पृष्ठ-संख्या ५४८, सजिल्द मूल्य १०)

## संगीत-विशारद [लेखक—वसन्त]

( Theory of Indian music from 1st. year to 4th. year )

इसमें सफल संगीतज्ञ बनने के उपकरण, संगीत में काकु, गायकों के घराने, पाश्चात्य स्वरलिपि-पद्धति, भारतीय संगीत का इतिहास, स्वतन्त्र भारत में संगीत तथा संगीत के इतिहास का काल-विभाजन नामक उपयोगी निबन्ध एवं नाद, स्वर, श्रुति, स्वर-स्थान और आन्दोलन-संख्या, श्रीनिवास तथा मंजरीकार के स्वर, थाट-व्याख्या, व्यंकटमखी के ३२ थाट, कर्णाटक के ७२ मेल, स्थान, सप्तक, वर्ण, अलंकार, राग, ग्राम, मूर्च्छना, राग के दस लक्षण, राग-भेद, आश्रय-राग, गान-समय-विभाजन, राग-वर्ग, संगीत के दिन-रात, अध्वदर्शक स्वर, हिन्दुस्तानी संगीत-पद्धति के ४० सिद्धान्त, वादी स्वर का महत्त्व, विवादी स्वर का प्रयोग, राग-रागिनी-पद्धति, गायकों के गुण-अवगुण, नायक, गायक, कलावन्त, गंधर्व, पंडित, संगीत-शास्त्रकार, संगीत-शिक्षक, कव्वाल, अताई, कथक तथा वाग्गेयकार, गीत, गंधर्व गान,

मार्ग तथा देशी संगीत, ग्रह-अंश और न्यास, ध्रुवपद की चार वाणियाँ, खयाल, टप्पा, ठुमरी, तराना, त्रिवट, होरी, धमार, गजल, कव्वाली, दादरा, सादरा, खमसा, लावनी, चतुरंग, सरगम, राग-माला, लक्षण-गीत, भजन, गीत, कीर्तन तथा लोकगीतों के प्रकार, संगीतात्मक रचनाओं के नियम, स्वर-स्थान, रूपकालाप, आलप्ति, आविर्भाव, तिरोभाव, स्थाय, मुखचालन, आक्षिप्तिका, निबद्ध व अनिबद्ध गान, विदारी, अल्पत्व, बहुत्व, पकड़, मींड, सूत, आन्दोलन, गमक, कण, तानों के प्रकार, आलाप, बढ़त, अन्तरा, संचारी, आभोग, गमक के प्रकार, रागों का दस विभागों में वर्गीकरण करने का प्राचीन सिद्धान्त, आदत, जिगर, हिसाब, स्वरलिपि-पद्धति, विष्णुदिगम्बर तथा भातखंडे स्वरलिपि के चिह्न, संगीत और रस, ताल, मात्रा, ठेका, लयों के प्रकार, आवृत्ति, जरब, कायदा, टुकड़ा, पल्लू, चौपल्ली, पल्टा, तीया, मुखड़ा, मोहरा, लग्गी, पेशकार, आमद, बोल, उठान, नवहक्का, रेला, परन, ताल के दस प्राण, काल, क्रिया, कला, मार्ग, अंग, प्रस्तार, जाति, ग्रह, दक्षिण की ताल-पद्धति, उत्तर-भारतीय ३७ तालों के ठेके तथा विवरण, प्रथम वर्ष से पंचम वर्ष तक के ६० रागों का शास्त्रीय वर्णन, सितार, तबला, बाँसुरी, मृदंग, तानपूरा, बायलिन तथा इसराज का ऐतिहासिक वर्णन, मिलाने तथा बजाने का ढंग और उनके अंगों का वर्णन, वादकों के गुण-दोष इत्यादि विषयों का स्पष्टीकरण तथा अन्त में जयदेव, शार्ङ्गदेव, अमीरखुसरो, गोपाल नायक, स्वामी हरिदास, तानसेन, बैजू बावरा, सदारंग, अदारंग, बालकृष्ण बुवा इचलकरंजीकर, रामकृष्ण बझेबुवा, अब्दुलकरीम खाँ, इनायत खाँ, भातखंडे तथा विष्णुदिगम्बर जैसे संगीतकारों के जीवन-चरित्र और अकारादि-क्रम से २०० प्रचलित तथा अप्रचलित रागों का शास्त्रीय विवरण दिया गया है। पृष्ठ-संख्या ३१६, सजिल्द मूल्य ६) डाक-व्यय पृथक्

---

## संगीत-सागर [ सम्पादक—प्रभूलाल गर्ग ]

### इसके अबतक ७ संस्करण हो चुके हैं।

स्वर, श्रुति, ग्राम, मूर्च्छना, पल्टा, अलंकार, ठाठ-व्याख्या, वर्ण, ५०४० स्वर-प्रस्तार, राग-रागिनी, राग-परिवार, ४८४ राग-रागिनियों के आरोहावरोह, रागों के भेद, शास्त्रीय चीजों के नोटेशन, सरल गीतों के नोटेशन, ताल-व्याख्या, लय-विवरण, टुकड़ा, परन, तिहाई, ठेका, मोहरा, लग्गी, प्रचलित तालें, गूढ़ तालें, गुम तालें, सितार, बाँसुरी, जलतरंग, दिलरुबा, बेला, बीन, बैंजो इत्यादि साजों को बजाने की सचित्र विधि, नाच के तोड़े, बोल, नृत्य-कला के भाव चित्र और बोल-सरगम देखकर आप प्रसन्न हो जाएँगे। गायन, वादन और नृत्य की मुख्य पुस्तक। पृष्ठ-संख्या ३०२, सजिल्द मूल्य ७)

## सितार-मालिका

[ प्रस्तावना—पं० रविशंकर, लेखक—भगवतशरण शर्मा ]

सितार का इतिहास, विभिन्न अंग, जवारी खोलना, परदे बाँधना, मिजराब बनाना, सितार मिलाने का प्राचीन व आधुनिक ढंग, अति-मन्द्र सप्तक में बजाना, बैठक, अँगुलियों का संचालन, मिजराब जल्दी चलने का गुप्त रहस्य, वादन में मिठास उत्पन्न करना, गतों के घराने और उनकी विशेषताएँ, लाग-डाट, मन्द्र पंचम से मध्य सप्तक के गान्धार तक की मीड़ उत्पन्न करना, अनुलोम-विलोम, कृन्तन, जमजमा, मुर्की, गिटकिरी, कण, झाले बनाना, आलाप, भराव, स्वर-गुंजन, विभिन्न प्रकार की मीड़, गमक, तानों की तैयारी का उपाय, वाहवाही लेना, तानें बनाने का ढंग, १०० तानों का उदाहरण, विभिन्न तालों में गतों का निर्माण करना, द्रुतगत के १२ प्रकार, गत आड़ी-तिरछी करने की युक्ति, सुमेरुखंडी तानें, विभिन्न तीए बनाने की विधि,

चक्रदार, फर्माइशी चक्रदार, कमाली चक्रदार, पाँच 'धा' की कमाली चक्रदार, महफिल और सितार-वादन, १२ स्वरों का एकसाथ साधन, सितार में ठुमरी-अंग, नित्य का अभ्यास, कठिन लयों का अभ्यास, आड़ी, बिआड़ी, पौनी, महाकुआड़ी, महाआड़ी और महाबिआड़ी लयों को बजाने की सरल युक्ति, तीनताल में विभिन्न तालें प्रदर्शित करना, अन्य तालों में तिहाई बजाने की युक्ति, उस्तादों की कुछ गुप्त बातें, प्राचीन तथा आधुनिक सितार-वादकों के जीवन-चरित्र, रियाज का ढंग, जुगलबन्दी में बजाने का रहस्य; इन सबके अतिरिक्त लगभग ७० रागों के आलाप, परिचय तथा गतें दी गई हैं।

प्रत्येक पद्धति का विद्यार्थी और कलाकार-वर्ग इस पुस्तक से लाभ उठा सकता है। पृष्ठ-संख्या २६६, मूल्य ६)

## ताल अंक जनवरी १६४० का 'संगीत' विशेषांक

इसमें ताल और उसकी विशेषता, तबले के अंगों का सचित्र वर्णन, तबले के अक्षरों का निकास एवं अभ्यास-विधि, प्रचलित बोल, तिहाइयाँ और चक्रदार बनाना; कर्नाटक-ताल-पद्धति, सोलो तबला-वादन, विभिन्न तालों में अभ्यास के लिए बोल, टुकड़े, तिहाई, रेला तथा परन; पखावज के बोल और परन, मृदंग और तबला में लय-प्रस्तार, ताल-माला, शिव-परन, ताल-यन्त्र, तबले के विभिन्न बाज, तबला-तरंग बजाने की विधि, लय के प्रकार, उस्तादों के बोल, तबला-सम्बन्धी सभी पारिभाषिक शब्दों की व्याख्या, १०० से अधिक प्राचीन शास्त्रीय तथा गुप्त तालों के ठेके एवं 'रत्नाकर' की १२१ तालों का विवरण दिया गया है। साथ ही भारत के प्रख्यात तबला-वादकों एवं पखावजियों की ताल-सम्बन्धी रचनाएँ और महत्त्वपूर्ण लेख भी दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या २०२, सजिल्द मूल्य ५) डाक-व्यय पृथक्

---

## नृत्य अंक जनवरी १९४१ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें प्राचीन हिन्दू-नृत्य, कथक नृत्य का इतिहास, नृत्य के भाव, तत्कार, लखनऊ-घराने के बोल और परन, तांडव व लास्य नृत्य की परनें, देश-विदेश के नृत्य, नृत्य-कला और शिक्षा-केन्द्र, मणिपुरी रास-नृत्य की कहानी, पाश्चात्य नृत्य-कला, झपताल में नृत्य के बोल व तिहाई, प्राचीन हस्त-मुद्राएँ, रुक्मणी अरुण्डेल की नृत्य-कला, नृत्य की पोशाक और मेकअप, वैदिक नृत्यों की नामावली, बाली द्वीप के नृत्य-नाटक, गरबा-नृत्य, भारतीय नृत्य में बैले और भावाभिव्यक्ति, नाच के कुछ लहरे व गीत, कुंज-बन में रास-नृत्य, भारतीय नृत्य में मुद्रा का सांकेतिक अर्थ, उत्साह-नृत्य, नृत्य की संगति के लिए त्रिताल का पूरा बाज, नृत्य-गौरव, एकांकी नाटक, पश्चिम के नग्न नृत्य, स्टेज और रौशनी, शम्भू महाराज के बोल तथा कथक नृत्य के आचार्य श्री बिन्दादीन महाराज इत्यादि एवं प्रारम्भ में एक तिरंगा और यत्र-तत्र अनेक हाफ-टोन व रेखा-चित्र दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या २१०, मूल्य ३)५०

## सितार-शिक्षा

इसमें सितार का इतिहास और प्रारम्भिक शिक्षण, तार मिलाना, थाट बदलना, वीणा और सितार के झाले व ठोक, मिजराब के बोल, सितार-वादन का वैज्ञानिक ढंग, सरगम निकालना, सितार-सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दों की व्याख्या, मिजराब बनाने का सचित्र ढंग, यमन, भैरवी, काफी, पीलू, खमाज, कालिंगड़ा, हिंडोल, जौनपुरी इत्यादि ठाठों के लिए मिलाए हुए सितार के चित्र, खूँटियों में तार बाँधने का नक्शा, सितार की बैठक, भारत के बड़े घरानों की सितारकारी और तालीम, संगीत-वाद्ययन्त्र-नियमन, सरोद-शिक्षा, संगीत-विशारद के राग तथा उनका शास्त्रीय-विवरण; भीमपलासी, पूर्वी, यमन, ललित, शंकरा, दुर्गा, जोगिया, भूपाली, बहार, हिंडोल, बिहाग, बागेश्री,

भैरवी, गुणकली, भैरव, पूरिया, सोहनी, वृन्दावनीसारंग, चन्द्रकौंस, पीलू, कीरवाणी, धानी, मियाँमल्लार, आनन्दी, वैरागी, कोमल ऋषभ की आसवरी, गौड़सारंग, देश, मालकंस, सुघराई, श्यामकल्याण, यमनकल्याण, अल्हैयाबिलावल और शिवरंजनी—इन रागों में प्रसिद्ध घरानों और उस्तादों की गतें तोड़ों-सहित दी गई हैं। अधिकांश गतों के साथ आलाप, राग-परिचय तथा झाले इत्यादि भी दिए हैं। पृष्ठ-संख्या १५८, मूल्य ४)

## ठुमरी अंक जनवरी-फरवरी १९४७ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें प्रो० नारायणराव व्यास, मनहर बरवे, ओंकारनाथ ठाकुर, अब्दुलकरीम खाँ, हीराबाई बड़ोदेकर, बड़े गुलामअली खाँ, रोशनआरा बेगम, मुहम्मद खाँ, शमशीर हैदराबादी, के० एल० सहगल, गौहरजान एवं रसूलनबाई बनारसी की ठुमरियाँ स्वरलिपि-सहित दी गई हैं। पृष्ठ-संख्या १५६, मूल्य ३)

## सन्त संगीत अंक जनवरी १९४८ का 'संगीत' विशेषांक

तुलसी, सूर, कबीर, रैदास, नानक, शाहंशाह, ब्रह्मानन्द, मीरां और सहजोबाई के पद तथा जुथिकाराय और मीरां के भजन स्वर-लिपियों-सहित दिए गए हैं। इसमें ६२ पद स्वरलिपियों-सहित और ४० पद बिना स्वरलिपि के हैं, पृष्ठ-संख्या १६०, मूल्य ३)५०

## राष्ट्रीय संगीत अंक सन् १९४९ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें चुने हुए राष्ट्रीय गीत, वन्दे मातरम्, रामधुन, झंडा-प्रार्थना, 'बापू की अमर कहानी', 'ऐ मेरे वतन के लोगो' तथा फिल्मों में गाए हुए अनेक राष्ट्रीय गीत, स्वरलिपियों सहित दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या १६४, मूल्य ३)५०

डाक-व्यय पृथक्

---

पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)

## राग अंक सन् १९५० का 'संगीत' विशेषांक

इसमें पूर्वकल्याण, तिलककामोद, कालिंगड़ा, श्री, चन्द्रकौंस, बहार, बागेश्री, अड़ाना, धानी, छायातिलक, कौशीतोड़ी, द्वादशीभैरवी, वराटी, गुर्जरीतोड़ी, हंसध्वनि, शिवमतभैरव, पंचकल्याण, खोकर, बागेश्री, बाँसकान्हड़ा, भैरवबहार, नटबिहाग, कोकिलपंचम, गोरकल्याण, गौड़बिलावल, मधुवन्ती, गोरखकल्याण, छायानट, ललितकली, नन्द, नायिकीकान्हड़ा, शुद्धनट, पीलू, मारूबिहाग, देवगांधार, पटदीप, बंगालभैरव, सैंधवी, मालकस, मालव, नटबिलावल और शुक्लबिलावल रागों में तराना, खयाल, ध्रुवपद, सितार-गत तथा अन्य बंदिशें दी गई हैं। इसके अतिरिक्त राग द्वारा रोग-निवृत्ति इत्यादि विभिन्न उपयोगी लेख तथा ताल-सम्बन्धी सामग्री और अभिनव रागमंजरी के १२२ रागों की व्याख्या दीगई है। हनुमन्मत के अनुसार राग-रागिनियों का एक चार्ट भी दिया गया है। प्रारम्भ में आर्ट-पेपर पर राग-समय-चक्र तथा रागिनी सिन्धवी का तिरंगा चित्र दिया गया है। पृष्ठ-संख्या १७६, मूल्य ४)

## वाद्य-संगीत अंक सन् १९५१ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें हारमोनियम, तबला, बेला, बाँसुरी, सितार, सारंगी, इसराज, क्लॉरनेट, प्यानो, जलतरंग, मुँहचंग, बुलबुलतरंग इत्यादि वाद्यों को बजाने की सचित्र शिक्षा दी गई है; साथ ही बहुत-सी गतों की स्वरलिपियाँ दी गई हैं। पृष्ठ-संख्या १७६, मूल्य ३)५०

डाक-व्यय पृथक्

---

**पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)**

## बिलावल थाट अंक सन् १९५३ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें शुद्धबिलावल, अल्हैयाबिलावल, शुक्लबिलावल, यमनीबिलावल, देवगिरिबिलावल, नटबिलावल, हेमकल्याण, सरपर्दा, लच्छासाख, ककुभ, नट, बिहागड़ा, मलुहाकेदार, जलधरकेदार, दुर्गा, गुणकली, पहाड़ी, माँड, मेवाड़ा, पटमंजरी, हंसध्वनि, दीपक, आसा, कमलरंजनी, चंद्रिका, चक्रधर, जयराज, देशकार, पटबिहाग, नटबिहाग, बिहाग, भवानी, रसरंजनी, रसचंद्र, लाजवंती, शंकरा, सावनीकल्याण, भिन्नषड्ज, चित्तमोहनी और जनरंजनी—बिलावल थाट के इन ४० रागों का शास्त्रीय परिचय, बंदिशें, सितार-गतें एवं ताल त्रिताल का विस्तृत बाज दिया गया है। बिलावल थाट से सम्बद्ध कई महत्त्वपूर्ण लेख भी दिए हैं। पृष्ठ-संख्या १७२, मूल्य ३)

## कल्याण थाट अंक सन् १९५४ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें यमन, यमनकल्याण, शुद्धकल्याण, श्यामकल्याण, जयतकल्याण, राजकल्याण, लक्ष्मीकल्याण, श्रीकल्याण, दुर्गाकल्याण, गौड़सारंग, हमीर, कामोद, विरंचमुखी, केदार, भूपाली, छायानट, मालश्री, मारूबिहाग (मार्गविहाग), हिण्डोल, साँझ का हिण्डोल, नन्द (आनन्दी या आनन्दकल्याण), मालारानी, वैजयन्ती और चन्द्रकान्त—कल्याण थाट के इन २४ रागों का शास्त्रीय परिचय, बन्दिशें, सितार-गतें एवं झपताल का विस्तृत बाज दिया गया है। प्रारम्भ में कल्याण थाट से सम्बद्ध कई महत्त्वपूर्ण लेख भी दिए हैं। पृष्ठ-संख्या १७६, मू० ३)

डाक-व्यय पृथक्

---

**पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)**

## भैरव थाट अंक सन् १९५५ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें भैरव, अहीरभैरव, आनन्दभैरव, बंगालभैरव, शिवमतभैरव, कौंसीभैरव, नटभैरव, प्रभातभैरव, कालिंगड़ा, रामकली, विभास, जोगिया, ललितकली, क्षनिका, हेविज्ञी, सावेरी, मेघरंजनी, ललितपंचम, गुणकरी, वैरागी, गौरी, भीलफ, प्रभावती, देवरंजनी, अरज, कमलमनोहरी, गिरिजा, सौराष्ट्रटंक, हिजाज, जंगूला, देशगौड़ और अहीरललित—भैरव थाट के इन ३२ रागों का शास्त्रीय परिचय, खयाल, ध्रुपद, तराने, सितार-गतें तथा चौताल का विस्तृत बाज दिया गया है। प्रारम्भ में भैरव थाट-सम्बन्धी कई महत्त्वपूर्ण लेख दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या १८०, मूल्य ३)

## खमाज थाट अंक सन् १९५६ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें खमाज, तिलककामोद, देस, जयजयवन्ती, दुर्गा, नारायणी, नागस्वरावली, श्यामकेदार, सरस्वती, साजन, सोरठ, गारा, झिंझोटी, खम्बावती, रागेश्वरी, हंसश्री, कलावती, खोकर, गोरखकल्याण, चम्पक, तिलंग, नाटकुरंजिका, कामाइ, करंकवराली, नूपुर, रविकोश, कान्तलवराली, काम्बोजी, लंकेश्री, बंगेश्री, होमशिखा और माधुरी—खमाज थाट के इन ३२ रागों का शास्त्रीय परिचय, बन्दिशें, सितार-गत तथा धमार ताल का पूरा बाज दिया गया है। प्रारम्भ में खमाज थाट से सम्बन्धित ऐतिहासिक महत्त्व का एक लेख भी दिया गया है। पृष्ठ-संख्या १७२, मूल्य ३)

डाक-व्यय पृथक्

---

**पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)**

## पूर्वी थाट अंक सन् १९५७ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें पूर्वी, श्री, गौरी, परज, वसन्त, पूरियाधनाश्री, जयतश्री, त्रिवेणी, टंकी (श्रीटंक), रेवा, दीपक, पुष्परंजनी, यशरंजनी, कुसुमरंजनी, गौरांजनी, मनोहर, मालवी, ललितागौरी, ललितमंगल, लतिका, मंजरी और परजबहार—पूर्वी थाट के इन २२ रागों का शास्त्रीय परिचय, बंदिशें, सितार-गत तथा एकताल का विस्तृत बाज दिया गया है। प्रारम्भ में खमाज थाट से सम्बन्धित उच्चकोटि के लेख भी दिए हैं। पृष्ठ-संख्या १७२, मूल्य ३)

## काफी थाट अंक सन् १९५८ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें काफी, मेघमल्लार, रामदासीमल्लार, सूरमल्लार, गौड़मल्लार, मियाँमल्लार, मीरामल्लार, नटमल्लार, आभोगीकान्हरा, धनाश्री, धानी, चन्द्रकौंस, देशाख्य, नायिकीकान्हरा, पटमंजरी, प्रदीपकी (पटदीपकी), बरवा, बड़हंससारंग, मध्यमादिसारंग, शुद्धसारंग, मियाँ की सारंग, सामन्तसारंग, वृन्दावनीसारंग, पीलू, बहार, भीमपलासी, श्रीरंजनी, बागेश्री, शहाना, रेवती (कान्हरा), सूहा (कान्हरा), हंसकिंकणी, हंसमंजरी, नीलाम्बरी, शिवरंजनी, राजेश्वरी, मालगूंजी, सैंधवी (सिंदूरा), सुघराई, दौलती, रागरंजनी, मधुरंजनी, पुष्प, जयकंस, भीम, सरस्वतीरंजनी, रक्तहंस, अहीरी, सावन, गोपकाम्बोजी, कोहल, मधुकंस, जयन्त, कोलहास, विजय, मनोहर और मानवी—काफी थाट के इन ५८ रागों का शास्त्रीय परिचय, खयाल, ध्रुपद, तराने, सितार-गत तथा दीपचन्दी ताल का विस्तृत बाज दिया गया है। प्रारम्भ में आचार्य शार्ङ्गदेव की श्रुतिस्वर-व्यवस्था से सम्बन्धित आचार्य बृहस्पति का एक खोजपूर्ण निबन्ध तथा काफी थाट से सम्बन्धित अन्य कई महत्त्वपूर्ण लेख दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या १७२, मू० ३) डाक-व्यय पृथक्

---

पता : संगीत कार्यालय, हाथरस [उ० प्र०]

## भैरवी थाट अंक सन् १९६२ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें भैरवी, मालकौंस, बिलासखानीतोड़ी, मालव, सिंहरव, भूपालतोड़ी, उत्तरी गुणकली, आभावती, शुद्धसावन्त, बैरागन, चन्द्रमाला, रामकलीतोड़ी, बसन्तमुखारी, भोपाल और मोटकी— भैरवी थाट के इन १५ रागों का शास्त्रीय परिचय, बन्दिशें, सितार-गतें तथा झूमरा ताल का विस्तृत बाज दिया गया है। प्रारम्भ में भैरवी थाट से सम्बद्ध कई महत्त्वपूर्ण लेख भी दिए हैं। पृष्ठ-संख्या १६२, मूल्य ३)

## कर्नाटक-संगीत अंक सन् १९६३ का 'संगीत विशेषांक

इसमें कर्नाटक-संगीत के विविध पहलुओं पर शिक्षात्मक ढंग से प्रकाश डाला गया है। वस्तुतः यह पन्द्रह अध्यायों में पूर्ण, कर्नाटक-संगीत का एक अद्वितीय ग्रन्थ ही बन गया है। इसमें संगीतोत्पत्ति, 'नाद' शब्द की व्युत्पत्ति, नादोत्पत्ति और नाद-व्यवहार, श्रुति, स्वर, द्वादश स्वर-स्थान, षोडश स्वर-संयोग, प्रकृति तथा विकृति स्वर, सप्तक, मूर्च्छना, भरत व शार्ङ्गदेव की ग्राम-व्यवस्था, गमक, प्रस्तार, स्वर-संख्या की दृष्टि से रागों के सात भेद, मेलकर्त्ता, ताल और उसके दस प्राण—काल, मार्ग, क्रिया, अंग, ग्रह, जाति, कला, लय, यति तथा प्रस्तार; स्वरलेखन-पद्धति, निबद्ध संगीत, अलंकार, स्वरजति, गीतम्, प्रबन्ध, वर्णम्, कीर्तनम्, जावलि, रागमालिका, कल्पना-संगीत इत्यादि विषय-सामग्री सरल भाषा में सविस्तार दी गई है। अन्त में कर्नाटक-संगीत के १००१ रागों का संक्षिप्त विवरण भी दिया गया है। पृष्ठ-संख्या २००, मूल्य ४)

डाक-व्यय पृथक्

---

**पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)**

## ध्रुपद-धमार अंक सन् १९६४ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें ध्रुपद-शैली : एक विचार, ध्रुवपद-गायकों और ध्रुवपदकारों के आश्रयदाता, वाग्गेयकारों की परम्परा और ध्रुवपद के विषयों का स्रोत, भरतकालीन ध्रुवा-गायन आदि महत्त्वपूर्ण लेख तथा अनेकों प्रचलित-अप्रचलित रागों व तालों में निबद्ध पचास से अधिक ध्रुपद (जिनमें प्राचीन ध्रुपदियों की रचनाएँ भी सम्मिलित हैं), धमार एवं ताल धमार (चौदह मात्राओं में अट्ठाईस ताल-परन), चारताल के परनों में श्रीराम-कथा, गणेश-परन, चौसठ 'धा' की परन (कमाली चक्रदार) इत्यादि के अतिरिक्त मानसिंह तोमर, हरिदास स्वामी, तानसेन, दिरंग खाँ, बहराम खाँ, बैजू बावरा, अल्लाबन्दे खाँ, चन्दनजी चौबे तथा गोपाललाल आदि प्राचीन सुप्रसिद्ध ध्रुपदियों के जीवन-चरित्र भी दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या १६८, मूल्य ४)

## मृदंग अंक सन् १९६५ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें अनेक विद्वानों के मृदंग-सम्बन्धी खोजपूर्ण लेख व बारह, चौदह, अट्ठाईस, दस, सोलह, सात, नौ, ग्यारह, तेरह, पन्द्रह, सत्तरह, अठारह, उन्नीस, इक्कीस, तेईस, पच्चीस, सत्ताईस, उन्तीस, छह, चार एवं अन्य मात्राओं में लगभग ११० तालें, परन आदि दी हुई हैं। ताल-सम्बन्धी कुछ प्राचीन परिभाषाओं का स्पष्टीकरण, हस्तसाधन-विधि, भारत के अनेक मृदंग-रत्नों का सचित्र संक्षिप्त जीवन-परिचय आदि काफी महत्त्वपूर्ण सामग्री इसमें मिलेगी, जो अन्यत्र दुर्लभ है। पृष्ठ-संख्या २२४, मूल्य ४)

डाक-व्यय पृथक्

---

**पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)**

**लोक-संगीत अंक** सन् १९६६ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें राजस्थान, बिहार, मध्यप्रदेश, गुजरात, महाराष्ट्र, केरल, उत्तर-प्रदेश, पंजाब, कश्मीर, हिमाचल-प्रदेश, गोआ, मणिपुर, उड़ीसा, बंगाल, असम आदि प्रान्तों के लगभग १५० लोकगीत एवं लोकधुनें स्वरलिपि-सहित दी गई हैं। लोक-संगीत पर अनेक विद्वानों के लगभग २० खोजपूर्ण लेखों से इस ग्रन्थ का महत्त्व और भी बढ़ गया है। पृष्ठ-संख्या २२४, मूल्य ४)

**ग़ज़ल अंक** सन् १९६७ का 'संगीत' विशेषांक

इसमें भारतीय साहित्य तथा संगीत में ग़ज़ल, ग़ज़ल: एक विवेचन, ग़ज़ल: एक परिपूर्ण शैली, ग़ज़ल: प्रेम की अभिव्यक्ति का माध्यम, ग़ज़ल और उसकी बहरें आदि महत्त्वपूर्ण लेख; ग़ज़ल-गायन के साथ प्रयुक्त होनेवाली तालों के ठेके, प्रकार, उठान, गतें, रेले, लग्गियाँ, लड़ियाँ, मुखड़े, तिहाइयाँ आदि तथा ८० से अधिक चुनी हुई ग़ज़लें स्वरलिपि-सहित दी गई हैं, जो अन्यत्र दुर्लभ हैं। पृष्ठ-संख्या १७०, मू० ४)

**हरिदास अंक** फरवरी, १९५९ का 'संगीत' विशेषांक

स्वामी हरिदासजी का संगीत-पक्ष, हरिदास और तानसेन, भारतीय संगीत को स्वामी हरिदास की देन, स्वामी हरिदास और हरिदास डागुर, स्वामी हरिदास का उद्भव-काल तथा कुल-निर्णय, भारतीय संगीत में भक्तों का स्थान, अष्टदश-सिद्धान्त के पद, स्वामी हरिदास-रचित केलिमाल के ५० पद, तानसेन की समाधि से सम्बन्धित नए तथ्य इत्यादि महत्त्वपूर्ण सचित्र लेख तथा स्वामीजी के कुछ ध्रुपदों की स्वरलिपियाँ दी गई हैं। पृष्ठ-संख्या ९८, मूल्य १)२५

डाक-व्यय पृथक्

---

**पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)**

# कथक नृत्य

( राज्य-सरकार द्वारा पुरस्कृत )

लेखक—लक्ष्मीनारायण गर्ग ] [प्रस्तावना-लेखक—शम्भू महाराज

इसमें कथक नृत्य का इतिहास, विभिन्न घराने, कथक नृत्य के प्राचीन कलाकार, कथक नृत्य की विशेषताएँ, आमद, परण, अदा, थाट, हस्तक, सलामी, कवित्त, पढ़न्त, निकास, अंग, प्रस्तार, उरमई, सुलप, उरप, तिरप, लाग, डाट आदि नृत्य-सम्बन्धी समस्त पारिभाषिक शब्दों की व्याख्या, रस और भाव, लास्य और ताण्डव, शम्भू महाराज के भाव और गतें, नायक-नायिका-भेद, ठुमरी, रास-नृत्य और उसके कवित्त, वेष-भूषा, शारीरिक सौन्दर्य के लिए विविध प्रयोग, घुँघरुओं पर अधिकार पद-संचालन और लयकारी के अभ्यास, अंगहार, पाद-विक्षेप, भृकुटि-नेत्र-दर्शन तथा छाती आदि के संचालन, अंग तथा उपांगों के भेद, मुद्रा और गति, मुख-बोलों का अभ्यास, तत्कार के प्रकार, कथक-शिक्षा के सचित्र उपयोगी पाठ; जयपुर, बनारस तथा लखनऊ घराने की परनें, कुदऊसिंह घराने की बन्दिशें, भिन्न-भिन्न मात्राओं की तालों के लिए बोल तथा परनें, रास-नृत्य, जाति-परन, पक्षी-परन, रहसखानी बोल, इन्द्र-धनुष, कृष्ण-लास्य, शिव-श्लोक, विभिन्न स्तुतियां, राधिका-लास्य, शिव-ताण्डव, मदन-दहन, द्रौपदी-रक्षण तथा लंक-विजय आदि १५० से अधिक परनें, त्रिमलू के तोड़े, पैर, हस्तक, प्राचीन शास्त्रीय नृत्यों का वर्णन, मुरलीमनोहर नृत्य, नृत्य के लिए लहरे, नृत्य के कुछ रहस्य, नर्तक-नर्तकी तथा नृत्याचार्य के गुण आदि का विस्तृत एवं खोजपूर्ण वर्णन किया गया है। आर्ट-पेपर पर यथास्थान अनेक चित्र दिए गए हैं और मुख-पृष्ठ पर तिरंगा चित्र है। चित्र-संख्या २००, पृष्ठ-संख्या २५२, सजिल्द मू० ८), डाक-व्यय पृथक्

# कथकलि नृत्यकला

लेखक—अविनाशचन्द्र पाण्डेय] [प्रस्तावना-लेखक—राजनर्तक गोपीनाथ

यह केरल की प्राचीन लोक-नृत्यनाट्य-कला आज शास्त्रीय कथकलि नृत्य के रूप में समस्त भारत में विद्यमान है। कलात्मक साज-सज्जा, रूप-रंग तथा सांकेतिक भावाभिनय की दृष्टि से यह नृत्य-शैली बेजोड़ है। इस पुस्तक में कथकलि नृत्य की व्युत्पत्ति, नर्तन-शैली, भाव-भंगिमाओं का स्पष्टीकरण, हस्त-मुद्राएँ, सौन्दर्य-प्रधान भाव, पोशाक व शृङ्गार, कथकलि की तालें, रंगमंच-सम्बन्धी विवरण, ट्रावनकोर के वाद्य-यन्त्र एवं कथकलि-नृत्याभ्यास को सचित्र रूप से व्यक्त किया गया है। अन्त में कथकलि और भरतनाट्यम् की ५५ भाव-मुद्राओं के बड़े-बड़े रेखा-चित्र दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या १५२, सजिल्द मूल्य ३)

# नृत्य-भारती [ लेखक—आचार्य सुधाकर ]

विशुद्ध भारतीय नृत्यकला पर क्रियात्मक शिक्षा देनेवाली यह एक ही पुस्तक है। इसमें भरत के नाट्यशास्त्र के आधार पर रेखा-चित्रों के माध्यम से नृत्य के उपयोगी पाठ दिए गए हैं; साथ ही शास्त्रीय नृत्यों के प्रकार, रंगशाला, अंगचारी, मण्डल, हस्त-मुद्राएँ, १०८ करण, अंगहार, शरीर साधने के व्यायाम, लय-साधन, विभिन्न रस तथा अभ्यास के लिए नृत्य के टुकड़े इत्यादि विद्यार्थियों के स्तर से प्रश्नोत्तर-शैली में बड़े सरल और मार्मिक ढंग से प्रस्तुत किए गए हैं। पृष्ठ-संख्या १२२, चित्र-संख्या २८१, सजिल्द मूल्य ४)

डाक-व्यय पृथक्

---

पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)

## भारत के लोक-नृत्य [लेखक—लक्ष्मीनारायण गर्ग]

इसमें जम्मू तथा कश्मीर, हिमाचल-प्रदेश, सिक्किम, मणिपुर-असम, नागा-प्रदेश, पंजाब, राजस्थान, गुजरात, महाराष्ट्र, उत्तर-प्रदेश, बंगाल, उड़ीसा, बिहार, मध्यप्रदेश, केरल, मद्रास, आन्ध्र, मैसूर तथा अण्डमन-निकोबार के दो सौ से अधिक लोक-नृत्यों का वर्णन दिया गया है।

आर्टपेपर पर १०० हाफटोन-चित्र, २१ रेखाचित्र तथा लोक-नृत्यों से सम्बन्धित भारत का सचित्र नक्शा और आकर्षक दुरंगा मुख पृष्ठ। पृष्ठ-संख्या १३६, मूल्य ५)

## गान्धर्व संगीत-प्रवेशिका [लेखक—देवकीनन्दन धवन]

प्रस्तुत पुस्तक अखिल भारतीय गान्धर्व महाविद्यालय-मण्डल, बम्बई द्वारा आयोजित 'प्रवेशिका' परीक्षा के पाठ्यक्रम पर पूर्ण रूप से आधारित है। प्रथम तथा द्वितीय वर्ष के परीक्षार्थी इससे पूरा-पूरा लाभ उठा सकें, इसका विशेष ध्यान रखा गया है। क्रियात्मक (Practical) तथा लिखित (Theory) परीक्षाओं के लिए पुस्तक में दो-दो खण्ड प्रथम व द्वितीय वर्ष के लिए पृथक्-पृथक् हैं। प्रारम्भ में, दो भागों में संगीत-शास्त्र (Theory) दे दिया गया है; तत्पश्चात् दो खण्डों में—विष्णुदिगम्बर-स्वरलिपि-चिह्न-परिचय, तालों के ठेके, दस सरल अलंकार, दस कठिन अलंकार; भूपाली, दुर्गा, देस, खमाज, भीमपलासी, सारंग, काफी, बागेश्री, भैरव, तिलककामोद, यमन, पटदीप, हमीर, भैरवी, बिहाग तथा आसावरी रागों के शास्त्रीय विवरण व आलाप, स्वर-मालिका, लक्षण-गीत, ध्रुपद, धमार एवं तराना इत्यादि दिए गए हैं। गीतों की भाषा सरल है। अन्त में 'वन्दे मातरम्' (राग मिश्रकाफी) और 'जय जगदीश हरे'

(राग बिहारी) की स्वरलिपियाँ भी दे दी गई हैं। पृष्ठ-संख्या १६२, मूल्य ३)५०

## रवीन्द्र-संगीत [प्रस्तुतकर्ता—राधेश्याम पुरोहित]

कविवर रवीन्द्रनाथ टैगोर के २५ गीतों का हिन्दी-रूपान्तर करके स्वरलिपि-सहित प्रकाशित करने का यह प्रथम प्रयास है। बन्दिशों में रवीन्द्र-संगीत की मूल शैली का निर्वाह पूर्ण रूप से करते हुए गीतों के हिन्दी-पद्यानुवाद में कविवर टैगोर के भावों को सुरक्षित रखने का पूर्ण प्रयास किया गया है।

कुछ गीतों की शीर्ष-पंक्तियाँ संक्षेप में इस प्रकार हैं :—

**अरी बधू सुन्दरी, अरे आओ रे, उस आसन-तले, ओ भुवन-मनमोहिनी, झरे-झरे-झरे रंग, ध्वनित आह्वान, बादल बाउल बजा रहा रे, वायु बहे जोर-जोर, प्रखर तपन ताप से, ओ रे गृहवासी, बादल-धारा चली गई, मेरी मुक्ति आलोक में रे।** पृष्ठ-संख्या १२०, मूल्य ३)

## संगीत-सीकर ( इण्टर म्यू० परीक्षा के प्रश्नोत्तर )

**[लेखक—बी० एन० भट्ट तथा हरिश्चन्द्र श्रीवास्तव]**

भातखण्डे यूनिवर्सिटी ऑफ म्यूजिक, लखनऊ तथा माधव संगीत महाविद्यालय, ग्वालियर के थर्डईअर (इण्टरमीडियेट) परीक्षाओं के प्रश्न, उत्तर सहित एक जिल्द में प्रकाशित हो गए हैं। इनसे संगीत के विद्यार्थियों को परीक्षा देने में बहुत ही सहूलियत हो जाएगी। प्रत्येक प्रश्न को गहराई तक समझाकर पूरे-पूरे उत्तर लिखे गए हैं। पृष्ठ-संख्या २६२, सजिल्द मूल्य ६)। डाक-व्यय पृथक्

---

**पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)**

## सूर-संगीत (भाग १ व २)

[ सम्पादक—लक्ष्मीनारायण गर्ग ]

प्रत्येक भाग में 'सूरसागर' के ६०-६० पदों की स्वरलिपियाँ मनोहर और आधुनिक भजन-शैली में दी गई हैं। प्रत्येक कविता के साथ उसका सरल भावार्थ भी दिया गया है।

प्रथम भाग, पृष्ठ-संख्या ९६, मूल्य २); दूसरा भाग, पृष्ठ-संख्या १०४, मूल्य २)

## फिल्म-संगीत

इनमें फिल्मी गाने स्वरलिपियों सहित दिए गए हैं। इस समय कुछ प्रतियाँ ही स्टॉक में हैं। भाग ४, ५, ६, ७, ८, ९, १०, ११, १२, १३, १५, १८, १९, मूल्य २) प्रति भाग तथा भाग २२, २४, २७, मूल्य ४) प्रति भाग। शेष भाग अप्राप्य हैं। सन् १९५९ से मासिक पत्र के रूप में निकल रहा है।

## सिने-संगीत (भाग १) [ सम्पादक—लक्ष्मीनारायण गर्ग ]

इसमें कंगन, दुनिया झुकती है, अनाड़ी, छोटी बहन, रानी रूपमती, बेदर्द जमाना, घर-घर की बात, नवरंग, सावन, दिल देके देखो, फागुन, आशा, कवि कालिदास, मिनिस्टर, गृहलक्ष्मी, दीप जलता रहे, अर्द्धांगिनी, गोपीचन्द, दिल भी तेरा हम भी तेरे, ससुराल, चौदहवीं का चाँद, मुगले-आजम, बरसात की रात इत्यादि फिल्मों के ५० लोकप्रिय गीतों की स्वरलिपियाँ दी गई हैं। स्वरलिपियाँ अत्यन्त सरल ढंग से दी गई हैं, ताकि संगीत का साधारण ज्ञान रखनेवाला व्यक्ति किसी भी वाद्य पर आसानी से उन्हें निकाल सके और फिल्मी गीतों का आनन्द ले सके। पृष्ठ-संख्या १५४, मूल्य ४) डाक-व्यय पृथक्

---

## गिटार-मास्टर [ लेखक—चिन्तामणि जैन ]

पाठकों के अनुरोध पर, यह गिटार बजाने की शिक्षा देनेवाला हिन्दी में सर्वप्रथम ग्रन्थ अब प्रकाशित हो गया है। इसमें गिटार के अंगों का सचित्र वर्णन, बजाने का तरीका, स्वर-ज्ञान एवं कॉर्ड बजाने से सम्बन्धित विवरण के साथ ही क्लासीकल धुनें, नृत्य-धुनें, पाश्चात्य और फिल्मी धुनें, राष्ट्रीय धुनें तथा गान्धीजी की प्रिय रामधुन आदि की स्वरलिपियाँ दी गई हैं। पृष्ठ-संख्या १००, मूल्य २)

## मारिफुन्नगमात ( हिन्दी )

[ लेखक—राजा नवाबअली : अनुवादक—डा० विश्वम्भरनाथ भट्ट ]

पहला भाग :

इसमें नाद और स्वर की अवस्थाएँ, स्वर और श्रुति, आरोही, अवरोही, ग्राम, मूर्च्छना, थाट, तान, अलंकार, सरगम—इन सब पर बड़े वैज्ञानिक और सरल ढंग से विवेचन प्रस्तुत किया गया है। दस थाटों के १५२ रागों के शास्त्रोक्त परिचय, लक्षण-गीत तथा अन्य बन्दिशें दी गई हैं। अन्त में तालाध्याय के अन्तर्गत लय, मात्रा, ताल के दस प्राण, 'संगीतरत्नाकर' के १२१ ताल, 'संगीत-मकरन्द' तथा अन्य प्राचीन ग्रन्थों के ताल, प्रचलित ताल, ताल के ग्रह, प्रस्तार और नियम विस्तृत रूप में दिए गए हैं। भूमिका के २७ पृष्ठों में ऐतिहासिक ढंग से संगीत-सम्बन्धी अत्यन्त उपयोगी चर्चा की गई है। पृष्ठ-संख्या ३८०, सजिल्द मूल्य ७)

दूसरा भाग :

इसमें शुद्धकल्याण, यमन, भूपाली, हेमकल्याण, हिंडोल, मालश्री, छायानट, कामोद, केदार, हमीर, भवसाख, जैत, शुद्धबिलावल, अल्हैया, शुक्लबिलावल, नटबिलावल, ककुभ, लच्छासाख, देवगिरी, देशकार, बिभास, नट, बिहाग, शंकराभरण, दुर्गा, गुनकली, खमाज, झिझोटी,

तिलंग, जयजयवन्ती, रागेश्वरी, खम्भावती, देस, सोरठ, भैरव, बंगाल-भैरव, कोमलभैरव, अहीरभैरव, आनन्दभैरव, शिवमतभैरव, जोगिया, रामकली, कोमलरामकली, खट, भंखार, ललित, ललितागौरी, पूर्वा, जयतश्री, पूरियाधनाश्री, श्री, तिरवन, बसन्त, परज, पंचम, मालीगौरा, पूरिया, सोहनी, बरारी, साजगिरी, रूपमंजरी, शुद्धमल्लार, मियाँ की मल्लार, चरजू की मल्लार, मीराबाई की मल्लार, देसमल्लार, मेघ, शुद्धसारंग, मधमादसारंग, वृन्दावनीसारंग, मियाँ की सारंग, सावन्त-सारंग, दरबारीकान्हड़ा, बागेश्वरी, सूहा, सुघराई, अड़ाना, सिंदूरा, नायिकीकान्हड़ा, खमाजीकान्हड़ा, शहाना, मुद्रिककान्हड़ा, धनाश्री, धानी, काफी, पीलू, देवसाख, पटमंजरी, मुलतानी, टोड़ी, गूजरीटोड़ी, लक्ष्मीटोड़ी, बहादुरीटोड़ी, बिलासखानीटोड़ी, लाचारीटोड़ी, आसावरी, देसी, कोमलदेसी, गान्धारी, आभीरी, भैरवी, कौंसी, मालकोंस, भीलफ और गारा—इन १०५ रागों में प्राचीन उस्तादों के २२३ ध्रुपद, धमार और होरी दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या ३०४, सजिल्द मूल्य ७)

तीसरा भाग :

इसमें भोपाली, कामोद, हमीर, जयतकल्याण, अल्हैया, शुक्ल-बिलावल, देवगिरी, देशकार, बिहाग, बिहागड़ा, शंकरा, खमाज, झिंझोटी, जयजयवन्ती, देस, भैरव, रामकली, खट, ललित, ललितागौरी, पूर्वी, पूरियाधनाश्री, वसन्त, ललितपंचम, मालीगौरा, पूरिया, सूरदासी-मल्लार, मधमादसारंग, वृन्दावनी, बड़हंससारंग, गौड़सारंग, भीमपलासी, बागेश्री, शहाना, पीलू, मुलतानी तथा मालकौंस—इन ३७ रागों में प्राचीन उस्तादों के ५८ ध्रुपद, धमार और होरी दिए गए हैं। पृष्ठ-संख्या ८०, मूल्य १)५०

डाक-व्यय पृथक्

---

पता : संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)

